योऽशेषोक्तिविशेषेषु विशेषः पद्य-गद्ययोः ।
विशेषवादिता तस्य विशेषत्रयवादिनः[1] ॥

अर्थात् जो गद्य-पद्य सम्बन्धी समस्त विशिष्ट उक्तियोंके विषयमें विशेष अर्थात् तिलकरूप हैं, तथा जो विशेषत्रयका निरूपण करनेवाले हैं, ऐसे विशेषवादि कविका विशेषवादिपना सर्वत्र प्रसिद्ध है। विशेषवादि कविका विशेषत्रय कोई ग्रन्थ रहा है, या गद्य, पद्य और गद्य-पद्य तीनों प्रकारकी रचनामें दक्ष होनेसे विशेषत्रयवादी कहा जान पड़ता है।

## श्रीपाल

ये वीरसेन स्वामीके शिष्य और जिनसेनके सधर्मा समकालीन विद्वान[2] हैं। जिनसेनने जयधवलाको इनके द्वारा सम्पादित बताया है। इनका समय वि० सं० की ९ वीं शती है।

## काणभिक्षु

आचार्य जिनसेनने काणभिक्षुका कथाग्रन्थ-रचयिताके रूपमें उल्लेख किया है। इससे ज्ञात होता है कि उनका कोई प्रथमानुयोगसम्बन्धी कोई ग्रन्थ रहा है। जिनसेनने लिखा है—

धर्मसूत्रानुगा हृद्या यस्य वाङ्मणयोऽमलाः ।
कथालङ्कारतां भेजुः काणभिक्षुर्जयत्यसौ[3] ॥

अर्थात् वे काणभिक्षु जयवन्त हों, जिनके धर्मरूप सूत्रमें पिरोये हुए, मनोहर वचनरूप निर्मलमणि कथाशास्त्रके अलङ्कारपनेको प्राप्त हुए थे। अर्थात् जिनके द्वारा रचे गये कथाग्रन्थ श्रेष्ठ हैं।

ये जिनसेन द्वारा उल्लिखित होनेसे उनके पूर्ववर्ती विद्वान् हैं।

## कनकनन्दि

सिद्धान्त-ग्रन्थोंके रचयिताके रूपमें कनकनन्दिका नाम भी नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्तीके समान समादरणीय है। इन्हें भी सिद्धान्त-चक्रवर्ती कहा गया हैं। यह तथ्य गोम्मटसार कर्मकाण्डकी निम्न अन्तिम गाथासे स्पष्ट होता है—

१. हरिवंश०, १।३७।
२. आदिपुराण, १।५३।
३. आदिपुराण, भारतीय ज्ञानपीठ संस्करण, भाग १, पद्य १।५१।

वरइंदणंदिगुरुणो पासे सोऊण सयलसिद्धंतं।
सिरिकणयणंदिगुरुणा सत्तट्ठाणं समुद्दिट्ठं[1]॥

अर्थात् श्री इन्द्रनन्दि गुरुके पास समस्त सिद्धान्तको सुनकर श्री कनकनंदि गुरुने इस सत्त्वस्थानको सम्यक् रीतिसे कहा है। यहाँ कनकनन्दिके साथ गुरु शब्दका संकेत करता है कि नेमिचन्द्रने गोम्मटसारकी रचना कनकनन्दिसे अध्ययन करके की है। और वे उनके गुरु रहे होंगे या 'गुरु' नामसे वे अधिक ख्यात होंगे।

कनकनन्दि द्वारा रचित 'विस्तरसत्त्वत्रिभंगी' नामक ग्रन्थ जैन सिद्धान्त भवन आरामें वर्तमान है। इस ग्रंथकी कागज पर लिखी गयी दो प्रतियाँ विद्यमान हैं। दोनोंकी गाथा-संख्यामें अन्तर है। एक प्रतिमें ४८ गाथा हैं और दूसरीमें ५१। दूसरी प्रतिमें गाथाओंके साथ संदृष्टियाँ भी उल्लिखित हैं। पहली प्रतिमें तीन पृष्ठ हैं और दूसरीमें सात।

गोम्मटसार कर्मकाण्डमें कनकनन्दि विरचित 'विस्तरसत्वत्रिभंगी'को आदिसे अन्तिम गाथा पर्यन्त सम्मिलित कर लिया गया है। केवल मध्यकी आठ या ग्यारह गाथाएँ छोड़ दी गयीं हैं, क्योंकि कर्मकाण्डमें इस प्रकरणकी गाथाओंकी संख्या ३५८–३९७ अर्थात् ४० है। इस प्रकरणमें कर्मोंके सत्व-स्थानोंका कथन गुणस्थानोंमें भङ्गोंके साथ किया गया है।

क्या कनकनन्दि आचार्यने ४८ या ५१ गाथाप्रमाण 'विस्तरसत्वत्रिभंगी' ग्रंथकी पृथक् रचना की और बादको उसे नेमिचन्द्रचार्यने अपने गोम्मटसारमें सम्मिलित कर लिया अथवा कर्मकाण्डके लिए ही उन्होंने उसकी रचना की? विचार करने पर ज्ञात होता है कि कनकनंदि सिद्धान्तचक्रवर्त्तीने इतना छोटा-सा ग्रंथ नहीं लिखा होगा। उन्होंने कर्मकाण्डके लिखनेमें सहयोग प्रदान किया होगा और उसीके लिए सत्त्वत्रिभंगीप्रकरण लिखा होगा। इसके पश्चात् उन्होंने कुछ गाथाएँ अधिक जोड़कर उसे स्वतन्त्र ग्रंथका रूप प्रदान किया होगा। कर्मकाण्डमें कनकनंदिके मतान्तरको देखनेसे हमारा उक्त कथन पुष्ट होता है। स्पष्ट है कि कनकनंदि अपने समयके प्रसिद्ध आचार्य हैं।

इस प्रकार प्राप्त सामग्रीके आधारसे श्रुतधराचार्यों और सारस्वताचार्योंका विवेचन किया गया।



---

१. गोम्मटसार कर्मकाण्ड, रायचन्द्र जैन शास्त्रमाला. बम्बई संस्करण, गाथा ३९६।